नीच है उस सभ को हम कहेंगे । ३० । वेदाभ्यास तप ज्ञान पवित्रता इंद्रियों का जीतना धर्म क्रिया आत्म चिंता ये सभ सत्व गुण के लक्षण हैं । ३१ वस्तु के आरंभ में रुचि अधीरता असत्कार्य्य ग्रहण सदा विषय सेवा ये सभ रजो गुण के लक्षण हैं । ३२ । लोभ स्वप्न अधीरता कठोरता नास्तिकपना अनाचार मांगना अनवधानता ये सभ तमो गुण के लक्षण हैं । ३३ । भूत भविष्य वर्तमान यह तीनों काल में रहने वाले तीनों गुणों का संक्षेप करके क्रम से गुण लक्ष यह जानने योग्य है । ३४ । जो कर्म करके और करत संते और करने की इच्छा करत संते लज्जा को प्राप्त पुरुष हो उस कर्म को तामस गुण लक्षण पण्डित लो जानें । ३५ । इस लोक में जिस कर्म करके बड़ी प्रसिद्धता होने की इच्छा करता है और असम्पत्ति में शोक नहीं करता है उस कर्म को राजस गुण लक्ष जानें । ३६ । जो कर्म वेदार्थ को सर्वात्म करके जानने की इच्छा करता है और जिस कर्म को करत संते लज्जा नहीं होती और जिस कर्म करके पुरुष व

त्रयाणामपि चैतेषां गुणानां यः फलोदयः । अग्र्यो मध्यो जघन्यश्च तम्प्रवक्ष्याम्यशेषतः । ३० । वेदाभ्यासस्तपो ज्ञानं शौचमिन्द्रियनिग्रहः । धर्मक्रियात्मचिन्ता च सात्विकङ्गुणलक्षणम् । ३१ । आरम्भरुचिताधैर्य्यमसत्कारपरिग्रहः । विषयोपसेवा चाजस्रं राजसं गुणलक्षणम् । ३२ । लोभः स्वप्नो धृतिः क्रौर्य्यन्नास्तिक्यम्भिन्नवृत्तिता । याचिष्णुता प्रमादश्च तामसं गुणलक्षणम् । ३३ । त्रयाणामपि चैतेषां गुणानां त्रिषु तिष्ठताम् । इदं सामासिकं ज्ञेयं क्रमशो गुणलक्षणम् । ३४ । यत्कर्म कृत्वा कुर्वंश्च करिष्यंश्चैव लज्जति । तज्ज्ञेयं विदुषा सर्वं तामसङ्गुणलक्षणम् । ३५ । येनास्मिन्कर्मणा लोके ख्यातिमिच्छति पुष्कलाम् । न च शोचत्यसम्पत्तौ तद्विज्ञेयं तु राजसम् । ३६ । यत्सर्वेणेच्छति ज्ञातुं यन्न लज्जति चाचरन् । येन तुष्यति चात्मास्य तत्सत्वगुणलक्षणम् । ३७ । तमसो लक्षणं कामो रजसस्त्वर्थ उच्यते । सत्वस्य लक्षणन्धर्मः श्रैष्ठ्यमेषां यथोत्तरम् । ३८ । येन यांस्तु गुणैरेषां संसारान्प्रतिपद्यते । तान्समासेन वक्ष्यामि सर्वस्यास्य यथाक्रमम् । ३९ । देवत्वं सात्विका यांति मनुष्यत्वञ्च राजसाः । तिर्य्यक्त्वं तामसा नित्यमित्येषा त्रिविधा गतिः । ४० । त्रिविधा त्रिविधैषा तु विज्ञेया गौणिकी गतिः । अधमा मध्यमाग्र्या च कर्म विद्या विशेषतः । ४१ । स्थावराः कृमिकीटाश्च मत्स्याः सर्पाः सकच्छपाः । पशवश्च मृगाश्चैव जघन्या तामसी गतिः । ४२ । हस्तिनश्च तुरंगाश्च शूद्रा म्लेच्छाश्च गर्हिताः । सिंहा व्याघ्रा वराहाश्च मध्यमा तामसी गतिः । ४३ । चारणाश्च सुपर्णाश्च पुरु-

आत्मा सन्तुष्ट होती है उस कर्म को सत्व गुण लक्षण जानें । ३७ । तमो गुण का लक्षण काम है रजो गुण का लक्षण अर्थ है सत्व गुण का लक्षण धर्म है इन उत्तर उत्तर श्रेष्ठ है । ३८ । जिस गुण करके जिस गति को जीव पाता है उन संपूर्ण जगत के गति को संक्षेप से मैं कहूंगा । ३९ । सत्व गुण वाले देव भाव व गुण वाले मनुष्य भाव को तमो गुण वाले तिर्यग भाव (अर्थात् तिरछा चलने वाले के भाव) को प्राप्त होते हैं यह तीन प्रकार की गति हैं । ४० । सत्व आदि गुण करके तीन प्रकार की गति जो कहा सो देश काल आदि भेद करके संसार का कारण कर्म भेद से अधम मध्यम उत्तम भेद करके फेर तीन प्रका गति जानना । ४१ । वृक्ष और छोटे बड़े कीड़े मछली सर्प कछुआ पशु मृग इन सभ गति को तमो गुण की नीच गति जानना । ४२ । हाथी घोड़ा शू सिंह व्याघ्र सूअर इन सभ गति को तमो गुण की मध्यम गति जानना । ४३ । नट पक्षी कपट से धर्म करने वाले पुरुष राक्षस पिशाच इन गति को तां

गुण को उत्तम गति जानना । ४४ । व्रात्य क्षत्रिय से सवर्णा भार्या में उत्पन्न जो दसवें अध्याय में कह आए हैं झल्ल ( अर्थात् लाठी से प्रहार करने वाले ) मल्ल ( अर्थात् बाहु से युद्ध करने वाले ) नट ( अर्थात् रङ्गावतारक रंग कहिए सभा उस का अवतारक कहिए बनाने वाला ) शस्त्र से जीने वाले जूआ खेलने वाले मदिरा पीने वाले पुरुष इन सभ गति को रजो गुण की नीच गति जानना । ४५ । राजा क्षत्रिय राजा का पुरोहित शास्त्रार्थ प्रिय कलह प्रिय पुरुष इन सभ गति को रजो गुण की मध्यम गति जानना । ४६ । गंधर्व गुह्यक यक्ष देवतों के अनुचर ( अर्थात् देवतों के पीछे चलने वाले विद्याधर आदि ) अप्सरा इन सभ गति को रजो गुण की उत्तम गति जानना । ४७ । तपस्वी यती ब्राह्मण वैमानिक गुण ( अर्थात अप्सरा को छोड़कर पुष्पक विमान पर चढ़कर चलने वाले ) नक्षत्र दैत्य इन सभ गति को सत्व गुण की नीच गति जानना । ४८ । यज्ञ करने वाले ऋषि देवता वेद ध्रुव आदि ज्योतिर्गण वत्सर पितृगण साध्यगण इन सभ गति को सत्व गुण की मध्यम गति जानना । ४९ । ब्रह्मा और संसार के उत्पन्न करने वाले सभ प्रजा पति धर्म महत्तत्व माया इन सभ गति को

पाश्चैव दांभिकाः । रक्षांसि च पिशाचाश्च तामसीषूत्तमा गतिः । ४४ । झल्ला मल्ला नटाश्चैव पुरुषाः शस्त्रवृत्तयः । द्यूतपान-प्रसक्ताश्च जघन्या राजसी गतिः । ४५ । राजानः क्षत्रियाश्चैव राज्ञां चैव पुरोहिताः । वादयुद्धप्रधानाश्च मध्यमा राजसी गतिः । ४६ । गंधर्वा गुह्यका यक्षा विबुधानुचराश्च ये । तथैवाप्सरसः सर्वा राजसीषूत्तमा गतिः । ४७ । तापसा यतयो विप्रा ये च वैमानिका गणाः । नक्षत्राणि च दैत्याश्च प्रथमा सात्विकी गतिः । ४८ । यज्वान ऋषयो देवा वेदा ज्योतींषि वत्सराः । पितरश्चैव साध्याश्च द्वितीया सात्विकी गतिः । ४९ । ब्रह्मा विश्वसृजोधर्मो महानव्यक्तमेव च । उत्तमां सात्विकी मेतां गतिमाहुर्मनीषिणः । ५० । एष सर्वः समुद्दिष्टस्त्रिप्रकारस्य कर्म्मणः । त्रिविधस्त्रिविधः कृत्स्नः संसारः सार्वभौतिकः । ५१ । इन्द्रियाणाम्प्रसङ्गेन धर्मस्यासेवनेन च । पापान्संयांति संसारानविद्वांसो नराधमाः । ५२ । यां यां योनिन्तु जीवोयं येन येनेह कर्म्मणा । क्रमशो याति लोकेऽस्मिंस्तत्तत्सर्वन्निबोधत । ५३ । बहून्वर्षगणान् घोरान्नरकान्प्राप्य तत्क्षयात् । संसारान्प्रतिपद्यन्ते महापातकिनस्त्विमान् । ५४ । श्वशूकरखरोष्ट्राणां गोजाविमृगपक्षिणाम् । चाण्डालपुष्कशानाञ्च ब्रह्महा योनिमृ-

सत्व गुण की उत्तम गति जानना । ५० । मन वाणी शरीर ये तीनों कर्म के साधन हैं ( अर्थात् यही तीनों से कर्म होता है ) इन्हीं के भेद से तीन प्रकार के कर्म सत्व रज तम भेद करके हुए फेर नीच मध्यम उत्तम भेद करके एक एक में तीन प्रकार से नव प्रकार के पञ्चभूत से उत्पन्न संपूर्ण संसार है उस को मैं ने देखाने के लिये कहा इस लिये जो नहीं कहा सो भी गति ग्रंथान्तरों से देखने के योग्य है । ५१ । नर में अधम मूर्ख पुरुष इंद्रियों के प्रसङ्ग से धर्म के त्याग से निंदित गति को पाते हैं । ५२ । इस लोक में क्रम से यह जीव जिस जिस कर्म करके जिस जिस योनि में जाता है उन सभ को जानो । ५३ । बहुत वर्ष तक घोर नरक के भोग से पापों को दूरकर शेष पाप से महापातकी पुरुष इन संसारों को पाते हैं । ५४ । कुत्ता सूअर गदहा ऊंट गौ बकरी भेड़ मृग पक्षी चाण्डाल पुक्कश इन्हों की योनि में ब्राह्मण को मारने वाला जाता है । ५५ । छोटे बड़े कीड़े पतंग बिष्टा के भोजन करने वाले पक्षी मारने का स्वभाव